# चित्रमय कठोपनिषद्

## प्रस्तावना

वम्बई निवासी श्री परमानन्द सुगनोमल मेहराने इस बहुमूल्य ग्रन्थको प्रकाशित करके जनताकी बहुत बड़ी सेवा की है। इन आकर्षक चित्रोंको केवल एक वार सरसरी दृष्टिसे देखनेसे ही उपनिषद्का वास्तविक वोध तथा आध्यात्मिक ज्ञानकी प्राप्ति हो सकती है। लेखकने विभिन्न रंगोंके २१ चित्रोंमें कथाओंको प्रकाशित करनेमें अत्यधिक परिश्रम किया है। यह प्रकाशन चित्रमय गीताका अतीव सुन्दर पूरक है। ऐसा कहा जा सकता है कि यह लेखककी आन्तरिक प्रेरणा, अनुभव और ज्ञानका फल है जो उसने चित्रोंमें इस प्रसिद्ध उपनिषद्को प्रकाशित किया है। मुझे विश्वास है कि जो भी इस ग्रन्थको एक वार देखेगा वह श्री परमानन्द एस. मेहराके प्रयत्नकी प्रशंसा किये विना नहीं रह सकता।

कठोपनिषद्की गणना सव उपनिषदोंमें सर्वोत्तम मानी गई है। इसकी अनेक अंग्रेज, फ्रेन्च तथा जर्मन लेखकोंने भी प्रशंसा की है। वे इस उपनिषद्को दर्शनका सर्वोत्तम ग्रन्थ और हिन्दुओंका प्राचीन काव्य मानते है। विचारोंकी मौलिकता, भावोंकी गहराई, कल्पनाकी सुन्दरता आदिमें कोई भी उपनिषद् कठोपनिषद्की वरावरी नहीं कर सकता।

भारत ही नहीं अपितु सारे विश्वमें यह उपनिषद् जनप्रिय है। इस उपनिषद्की कुछ बातें श्रीमद् भगवद्गीतामें भी ली गई है। यह ग्रन्थ उन लोगोंके लिये ध्यान देने योग्य है जो धर्म एवं दर्शनके विचारोंकी उन्नतिमें लगे हुये है। वेदान्तकी प्रकियन इस उपनिषद्में अतीव सुन्दर तथा रोचक ढंगसे प्रस्तुत की गई है उतनी और किसी लिपिमें नहीं।

उपनिषदोंका भाव आप लोगों तक पहोंचे, आप सव लोग इसके समझनेका वास्तविक ज्ञान प्राप्त करें, आप अज्ञानके अन्धकारसे दूर हो, जीवन मरणके वन्धनसे मुक्त हो, आप सवको व्रह्मज्ञानी एवं व्रह्मनिष्ठ गुरुकी प्राप्ति हो जो आध्यात्मिक पथकी ओर अग्रसर करे। इसी जीवनको आप सव लोंग जीवन्मुक्त हो। यह श्री पी. एस. मेहराकी विजय है जो उन्होंने परमानन्द पब्लिकेशन्स वम्वईसे इस अद्‌भुत ग्रन्थका प्रकाशन किया है।

आनन्द कुटीर,<br>
शिवानन्द नगर पोस्ट,<br>
हिमालय, इण्डिया,<br>
१–१–५७।

स्वामी शिवानन्द

PP

*KATHOPANISHAD* is the clearest quintessence of Indian philosophy and Indian spirituality. Naciketas, inspired by the anger of his father, Vajasravas, reached Yama, the God of Death, and obtained from him that spiritual wisdom which is rarely got even after thousands of Yajnas and numerous types of Sadhanas. Naciketas had not only to take shelter of Lord Yama to get that wisdom, but also had to spurn the powerful temptations of Maya intended to deflect him from his path, ultimately succeeding in gaining the Divine wisdom, from the God of death by dint of his devotion to Truth and perseverence.

The same miraculous, thrilling, exciting story of the Upanishad has been so beautifully presented by Shri Parmanand Mehra, both in its narrative and emotional aspects, pictorially that even an ordinary person can easily derive full benefit from it. I congratulate Shri Parmanand Mehra for this brilliant accomplishment and bless him that God may always keep his mind devoted to Dharma.

**OM : PEACE : PEACE : PEACE :**

SWAMI GANESHDAS

**Mahant Shri Sadhubela Udasin Ashram**
**Sukkur, Kashi, Bombay.**

# चित्रमय कठोपनिषद्

## स्वामी १०८ गणेशदास की आशीर्वाद

कठोपनिषद् भारतीय दर्शन और भारतीय अध्यात्यतत्त्वका अत्यन्त स्पष्ट सारांश है। नचिकेताने अपने पिता वाजश्रवस्के क्षोभसे ही प्रेरणा पाकर मृत्युके अधिष्ठातृ देवता यमके पास पहुँचकर उनसे वह अध्यात्म ज्ञान प्राप्त कर लिया जो सहस्रों यज्ञ कर चुकने पर, अनेक प्रकारकी साधनाओंके पश्चात भी नहीं मिल पाता। नचिकेताको यह ज्ञान प्राप्त करनेके लिये भगवान् यमकी शरण तो लेनी ही पड़ी किन्तु वहाँ भी उसे जिन प्रबल प्रलोभनोंकी मायाके जालमें फंसानेका उपक्रम किया गया उन सबको अत्यन्त उदासीनताके साथ तिरस्कृत करते हुए अपनी सत्यनिष्ठा और अध्यवसायके बलपर उसने मृत्युके देवतासे ब्रह्मज्ञान प्राप्त कर ही लिया। इसी अद्भुत, रोमांचकारी, भावोत्तेजक उपनिषत्कथाको श्री परमानन्द मेहराने साधकों जिज्ञासुओं और तत्त्वान्वेषकोंकी सुविधाके लिये उस कथाके इतिवृत्त-पक्ष और भाव-पक्ष दोनों को चित्रोंके द्वारा ऐसे सुन्दर ढंगसे प्रस्तुत किया है कि साधारण व्यक्ति भी उसका लाभ सरलतासे उठा सकता है। मैं श्री परमानन्द मेहराको उनकी इस प्रतिभा-पूर्ण तत्परताके लिये साधुवाद देता हूँ और आशीर्वाद देता हूँ कि परमात्मा सदा उनके मनको धर्म की ओर प्रवृत्त करे।

ॐ शान्ति : शान्ति : शान्ति : शान्ति :

**स्वामी गणेशदास**
महन्त, श्री साधुबेला उदासीन आश्रम,
सक्खर, काशी, बम्बई, उत्तर काशी।

बम्बई
पौष शु. ७, सं २०१३

**UNDER PRINT**

# *The Yoga – Sutra of Patanjali in Pictures*

The YOGA – SUTRA of Patanjali is called yoga of eight limbs. **1.** Discipline **2.** Divine observance **3.** Physical posture **4.** Controlling and regulating of breath **5.** Abstraction of senses from sense objects **6.** Concentration on the Ultimate **7.** Meditation on the Ultimate and **8.** Super consciousness (Samadhi). To attain the state of eternal bliss one has to control all thought waves or mental modifications. The inner eye opens and one perceives, and becomes absorbed in 'OM' the Supreme GOD.

**25 coloured pictures size 10"x7" Price Rs. 20/–, £ 1-10 sh, $ 5.**

**Shri Sugnomal Mehra & Shrimati Khushalibai Mehra.**

**श्री सुगनोमल मेहरा और श्रीमती खुशहाली बाई मेहरा.**

*To my father Shri Sugnomal Mehra & my mother Shrimati Khushalibai this book is being dedicated. They brought me into this human form and initiated me into the study of the UPANISHADS.*

पूज्य पिता श्री सुगनोमल मेहरा और मातेश्वरी श्रीमती खुशहाली बाई के चरण कमलों में यह पुस्तक सादर समर्पित है

देह देकर बुद्धि दी और ज्ञान उपनिषदों का सिखाया।
जन्म–बन्धन–चक्र से जो मुक्ति दे वह पथ दिखाया॥

— परमानन्द —

*Shri Parmanand S. Mehra & Shrimati Krishnadevi Mehra*

श्री परमानन्द सु. मेहरा और श्रीमती कृष्णादेवी मेहरा

परमात्मा की अपार कृपा से "सचित्र कठोपनिषद्" प्रकाशित हो रहा है। इसके लिए मैं अपने उन सभी मित्रों का हृदय से आभारी हूँ जिन्होंने इस ज्ञान ग्रंथ को इस प्रकार विश्व के सामने उपस्थित करने में मुझे सहायता प्रदान की है। विशेषत: मैं अपनी धर्मपत्नी सौ. श्रीमती कृष्णादेवी का आभारी हूँ, जिन्होंने इस कार्य में मुझे सदा सहयोग दिया है। मेरी हार्दिक कामना है कि यह नम्र प्रयत्न लोगों को परमात्मा के अधिक निकट लाने में सफल हो।

With God's grace the Kathopanishad in Pictures is complete.

I am grateful to all friends who have helped me in completing this volume particularly to my wife Shrimati Krishnadevi, who worked with me to make this book as it is published today.

We both therefore pray that this volume may bring many of us nearer to God and serve its purpose.

*P. S. Mehra*

ॐ उशन्ह वै वाजश्रवसः सर्ववेदसं ददौ ।
तस्य ह नचिकेता नाम पुत्र आस ॥ १ ॥

प्रसिद्ध है कि यज्ञफलके इच्छुक वाजश्रवाके पुत्रने (विश्वजित् यज्ञमें) अपना सारा धन दे दिया। उसका नचिकेता नामक एक प्रसिद्ध पुत्र था ॥ १ ॥

1. Vajasravasa, desirous of heavenly rewards, gave away all his possessions (at the Vis'vajit Sacrifice). He had a son, Naciketas by name.

तꣳह कुमारꣳसन्तं दक्षिणासु नीयमानासु
श्रद्धा-विवेश, सोऽमन्यत । २ ॥

जिस समय दक्षिणाएँ (दक्षिणास्वरूप गौएँ) ले जाती जा रही थीं, उसमें—यद्यपि अभी वह कुमार ही था श्रद्धा (आस्तिक्यबुद्धि) का आवेश हुआ। वह सोचने लगा ॥ २ ॥

2. When the final gifts were being brought (for distribution among the priests), Naciketas, though still a boy, was filled with S'raddha, and he thought:

पीतोदका जग्धतृणा दुग्धदोहा निरिन्द्रियाः ।
अनन्दा नाम ते लोकास्तान्स गच्छति ता ददत
॥ ३ ॥

जो जल पी चुकी हैं, जिनका घास खाना समाप्त हो चुका है, जिनका दूध भी दुह लिया गया है और जिनमें प्रजननशक्तिका भी अभाव हो गया है उन गौओंका दान करनेसे वह दाता जो अनन्द (आनन्दशून्य) लोक हैं उन्हींको जाता है ॥३॥

3. Joyless, verily, are those worlds to which he goes, who gives such cows that have drunk their water, eaten their hay, given their milk (for the last time) and would calve no more.

स होवाच पितरं तत कस्मै मां दास्यसीति।
द्वितीयं तृतीयं तꣳहोवाच मृत्यवे त्वा ददामीति
॥ ४ ॥

तब वह अपने पिता से बोला—'हे तात! आप मुझे किसको देंगे? इसी प्रकार उस ने दुबारा-तिबारा भी कहा। तब पिताने उससे 'मैं तुझे मृत्युको दूँगा' ऐसा कहा ॥ ४ ॥

4. He said to his father: 'Father, to whom wilt thou give me?' He repeated thus a second and a third time. (Then) the father replied (angrily): 'Unto Death I shall give thee!'

बहूनामेमि प्रथमो बहूनामेमि मध्यमः ।
किंस्विद्यमस्य कर्तव्यं यन्मयाद्य करिष्यति
॥ ५ ॥

मैं बहुत-से [शिष्य या पुत्रों] में तो प्रथम (मुख्य वृत्तिसे) चलता हूँ और बहुतोंमें मध्यम (मध्यम वृत्तिसे) जाता हूँ। यमका ऐसा क्या कार्य है जिसे पिता आज मेरेद्वारा सिद्ध करेंगे ॥ ५ ॥

5 Of many, I am the first; of many, I am the middlemost (Why then has my father said that he would give me to death?) What work of Yama will be accomplished by his giving me unto him?

Vajasravasa desirous of heavenly rewards performing Visvajit Sacrifice and giving away feeble cows to the priest.

He had a son Naciketas by name and who is standing behind him.

मुक्ति की कामना से वाजश्रवस् ऋषि यज्ञ कर रहे हैं। दान दी हुई गौए बैठी दिखलाई दे रही हैं। यज्ञ की वेदी के निकट ही वाजश्रवस् का पुत्र नचिकेता खड़ा है।

अनुपश्य यथापूर्वे प्रतिपश्य तथापरे ।
सस्यमिव मर्त्यः पच्यते सस्यमिवाजायते पुनः ॥ ६ ॥

जिस प्रकार पूर्वपुरुष व्यवहार करते थे उसका विचार कीजिये तथा जैसे वर्तमानकालिक अन्य लोग प्रवृत्त होते हैं उसे भी देखिये। मनुष्य खेतीकी तरह पकता (वृद्ध होकर मर जाता) है और खेतीकी भाँति फिर उत्पन्न हो जाता है ॥ ६ ॥

6. Remember how the ancients behaved, and mark also how others do now. Like corn the mortal ripens and falls, and like corn, is born again.

NOTES–The commentator tells us that Naciketas, finding no reason as to why his father should desire to give him to Yama, came to the conclusion that he must have told so in anger. Yet a father's word must not be broken, Naciketas thought; and so he came and told his father what is mentioned in this verse, by way of an exhortation to him not to swerve from truth for the sake of an ephemeral life which is bound to decay in course of time, and hence to keep his word by actually sending him to Yama.

1. *How the ancients behaved*—i.e. how the ancient forefathers never abandoned truth at any cost.

2. *How others do now*—i.e. how the sages and saints also of the present age never swerve from the path of truth, undeterred by any consideration whatsoever.

3. *Like corn etc.*—i.e. as corn has its definite time of harvest when it ripens, and again the proper seed-time, when it is sown and sprouts and grows, so a man goes round the cycle of birth and death. His birth signifies death, and death again indicates his future birth. Hence death should not be bemoaned, or birth hailed. Here is a clear reference to the law of Karma and doctrine of reincarnation.

मनुष्य खेतीकी तरह पकता अर्थात् जीर्ण होकर मर जाता है, तथा मरकर खेतीके समान पुनः उत्पन्न—आविर्भूत हो जाता है। इस प्रकार इस अनित्य जीवलोकमें असत्य आचरणसे लाभ ही क्या है? अतः अपने सत्यका पालन कीजिये अर्थात् मुझे यमराजके पास भेजिये।

Corn has its denfinite time of harvest when it ripens, and again the proper seed time, when it is sown and sprouts and grows, so a man goes round the cycle of birth and death. Here is the clear reference to the Law of Karma and doctrine of reincarnation.

जैसा अन्न उत्पन्न होता है, पकता है, नष्ट होता है और फिर उत्पन्न होता है, उसी प्रकार मानव जन्मता है, बड़ा होता है, मरता है और फिर जन्मता है। ऐसा आत्मबोध होते ही नचिकेता में आत्म श्रद्धा उत्पन्न हो गई।

वैश्वानरः प्रविशत्यतिथिर्ब्राह्मणो गृहान्।
तस्यैताꣳ शान्तिं कुर्वन्ति हर वैवस्वतोदकम् ॥ ७ ॥

ब्राह्मण-अतिथि होकर अग्नि ही घरोंमें प्रवेश करता है। [साधु पुरुष] उस अतिथिकी यह [अर्घ्य-पाद्य-दानरूपा] शान्ति किया करते हैं। अतः हे वैवस्वत! [इस ब्राह्मण अतिथिकी शान्तिके लिये] जल ले जाइये ॥ ७ ॥

7. (Naciketas' father, realizing the glory of truthfulness, at last sent Naciketas to Yama; but Yama was not at home then, so Naciketas, in expectation of his arrival, waited for three days without food. On Yama's return, his wife or followers told him thus:)

As fire, a Brahmana guest enters the house. They (good householders) greet him with this peace-offering; (so) O Vaivasvata, bring water.

आशाप्रतीक्षे संगतꣳसूनृतां च
इष्टापूर्ते पुत्रपशूꣳश्च सर्वान्।
एतद्वृङ्क्ते पुरुषस्याल्पमेधसो
यस्यानश्नन्वसति ब्राह्मणो गृहे ॥ ८॥

जिसके घरमें ब्रह्मण-अतिथी बिना भोजन किये रहता है उस मन्दबुद्धि पुरुषकी ज्ञात और अज्ञात वस्तुओं की प्राप्तिकी इच्छाएँ, उनके संयोगसे प्राप्त होनेवाले फल, प्रिय वाणीसे होनेवाले फल, यागादि इष्ट एवं उद्यानादि पूर्त कर्मोंके फल तथा समस्त पुत्र और पशु आदिको वह नष्ट कर देता है ॥ ८ ॥

8. Hopes and expectations, the fruit of good association, the merit of sweet and beneficial speech, the sacred and the good deeds, and all his children and cattle are destroyed, in the case of that foolish man in whose house a Brahmana stays without meal.

तिस्रो रात्रीर्यदवात्सीर्गृहे मे
अनश्नन्ब्रह्मन्नतिथिर्नमस्यः।
नमस्तेऽस्तु ब्रह्मन्स्वस्ति मेऽस्तु
तस्मात्प्रति त्रीन्वरान्वृणीष्व ॥ ९ ॥

हे ब्रह्मन्! तुम्हें नमस्कार हो। मेरा कल्याण हो। तुम नमस्कार योग्य अतिथि होकर भी मेरे घर में तीन रात्रितक बिना भोजन किये रहे? अतः एक-एक रात्रिके लिये एक-एक करके मुझसे तीन वर माँग लो ॥ ९ ॥

(Coming to Naciketas, Yama said:)

9. O Brahmana, as thou, a venerable guest, hast dwelt in my house three nights without meal choose therefore (now) three boons for that. Obeisance to thee, O Brahmana! and welfare be to me!

चित्र परिचय →

अपने वचन की पूर्ति के लिए वाजश्रवस् ने नचिकेता को यम (मृत्यु) के पास भेज दिया। यम लोक में यम के पुत्र, अतिथि नचिकेता के लिए जल आदि लाते हैं, पूछ ताछ करते हैं और उसे शान्त करते हैं। परन्तु तीन दिन तीन रात तक भूखे रहकर प्रतीक्षा करने के बाद यम नचिकेता से मिले। यम अतिथि के कष्ट के कारण बहुत लज्जित एवं दुःखित हुए और नचिकेता को प्रायश्चित स्वरूप तीन वर माँगने को कहा।

Naciketas' father, realising the glory of truthfulness, at last sent Naciketas to Yama (God of Death). Yama, who was not at home then, arrived and greeted Naciketas. It has been the custom among the Hindus from very ancient times to consider stranger, who comes to seek hospitality at a house holders' door, as a veritable embodiment of God, and to worship him as such. The first thing that a host should offer is water by which he should wash his feet then a seat and worship him. He should then be satisfied by food and other gifts. Yama gave three gifts (boons) to Naciketas who had to wait for three nights and three days without food and water at Yama's house.

शान्तसंकल्पः सुमना यथा स्या-
द्वीतमन्युर्गौतमो माभि मृत्यो
त्वत्प्रसृष्टं माभिवदेत्प्रतीत
एतत्त्रयाणां प्रथमं वरं वृणे ॥१०॥

हे मृत्यो जिससे मेरे पिता वाजश्रवस मेरे प्रति शान्त-सङ्कल्प, प्रसन्नचित्त और क्रोधरहित हो जायँ तथा आपके भेजनेपर मुझे पहचानकर बातचीत करें—यह मैं [आपके दिये हुए] तीन वरोंमेंसे पहला वर माँगता हूँ ॥१०॥

(Naciketas then said:)

10. O' Death, as the first of the three boons, I choose that Gautama (my father) be cheerful and free from anxiety, and may have his anger pacified; and that he may recognize and welcome me when I shall be sent back home by thee.

यथा पुरस्ताद्भविता प्रतीत
औद्दालकिरारुणिर्मत्प्रसृष्टः ।
सुखꣳ रात्रीः शयिता वीतमन्यु-
स्त्वाँ ददृशिवान्मृत्युमुखात्प्रमुक्तम् ॥११॥

मुझसे प्रेरित होकर अरुण पुत्र उद्दालक तुझे पूर्ववत् पहचान लेगा और शेष रात्रियोंमें सुखपूर्वक सोवेगा; क्योंकि तुझे मृत्युके मुखसे छूटकर आया हुआ देखेगा ॥११॥

(Yama said:)

11. By my command, Auddalaki Aruni (thy father) will recognize thee, and be again to-wards thee even as he was before. Having seen thee released from the jaws of Death, he shall be free from anger and sleep peacefully in the night.

चित्र परिचय →

**पहला वर :**

"हे मृत्यु के देवता! पहला वरदान मैं यह माँगता हूँ कि मेरे पिता शांत, दांत और प्रसन्न हों और मुझे मृत्यु के मुख से लौटा देखकर उस पवित्र मन से अभिनंदन दे सकें।" यमराज ने ऐसी माँग प्रस्तुत करते ही नचिकेता को 'तथास्तु' शब्द सुनाये।

**First gift :**

O' Death, as the first of three boons, I choose that my father (Gautama) be cheerful and free from anxiety and anger; and that he may recognize and welcome me when I shall be sent back home by thee, Yama said: By my command, thy father shall be free from anger and sleep peacefully and will recognize thee, seeing you released from jaws of death.

**First gift**

The Gautama (my father) with allayed anxiety, with anger gone may be gracious to me, O Death, and recognising me, greet me, when set free by you and that, I choose as the first gift of three.

**प्रथम वर**

हे मृत्यु! मेरे पिता गौतम शांत संकल्प हों, प्रसन्न मन हों, क्रोध रहित हों, और जब मैं आप के पास से अपने पिता के पास लौटूँ तो वे मेरे से प्रसन्न होकर बोलें। मैं पहिला वर यही मांगता हूँ।

स्वर्गे लोके न भयं किंचनास्ति
न तत्र त्वं न जरया बिभेति।
उभे तीर्त्वाशनायापिपासे
शोकातिगो मोदते स्वर्गलोके ॥ १२ ॥

हे मृत्युदेव! स्वर्गलोकमें कुछ भी भय नहीं है। वहाँ आप का भी वश नहीं चलता। वहाँ कोई वृद्धावस्थासे नहीं डरता। स्वर्गलोकमें पुरुष भूख-प्यास दोनोंको पार करके शोकसे ऊपर उठकर आनन्दित होता है ॥ १२ ॥

12. (Naciketas next said:) In heaven there is no fear whatsoever. Thou art not there (O Death), nor is one afraid of old age. In that heaven-world (one) rejoices, having crossed both hunger and thirst, and getting beyond all sorrow.

स त्वमग्निꣳस्वर्ग्यमध्येषि मृत्यो
प्रब्रूहि त्वꣳश्रद्दधानाय मह्यम्।
स्वर्गलोका अमृतत्वं भजन्त
एतद्द्वितीयेन वृणे वरेण ॥ १३ ॥

हे मृत्यो! आप स्वर्गके साधनभूत अग्निको जानते हैं सोमुझ श्रद्धालुके प्रति उसका वर्णन कीजिये, [जिसके द्वारा] स्वर्गको प्राप्त हुए पुरुष अमृतत्व प्राप्त करते हैं। दूसरे वरसे मैं यही माँगता हूँ ॥ १३ ॥

13. Thou knowest, O Death, that fire (sacrifice) which leads to heaven; tell it to me, for I am full of faith. (By that) the heaven-seekers attain immortality. This I choose for my second boon.

प्र ते ब्रवीमि तदु मे निबोध
स्वर्ग्यमग्निं नचिकेतः प्रजानन्।
अनन्तलोकाप्तिमथो प्रतिष्ठां
विद्धि त्वमेतं निहितं गुहायाम् ॥ १४ ॥

हे नचिकेतः! उस स्वर्गप्रद अग्निको अच्छी तरह जानने वाला मैं तेरे प्रति उसका उपदेश करता हूँ। तू उसे मुझसे अच्छी तरह समझ ले। इसे तू अनन्तलोककी प्राप्ति करानेवाला, उसका आधार और बुद्धिरूपी गुहामें स्थित जान ॥ १४ ॥

14. (Death replied:) I know well the fire, O Naciketas, which leads to heaven, and I tell it to thee. Learn it from me. Know that it is the means of attaining the eternal heaven and the support of the world, and is dwelling in the heart of the learned.

### चित्र परिचय

"हे यम! मैं श्रद्धा पूर्वक पूछता हूँ, आप मुझे अमृतत्व–अमरता–प्रदान करने वाली "स्वर्ग साधन अग्नि" का उपदेश दीजिये। द्वितीय वर में यही मांगता हूँ"

स्वर्ग में दिव्य प्राणी रहते हैं जहाँ वे अजर अमर होते हैं अर्थात् उन्हें कभी वृद्धावस्था और मरण नहीं आता। वहाँ केवल तीन ही अवस्थायें होती हैं– जन्म, बालपन और जवानी। यह भी विद्वान दीया जाता है कि वे बिना खाये पिये ही तृप्त रहते हैं क्योंकि यज्ञ कर्म से उन्हें ऐसी शक्ति प्राप्त हो जाती है।

इन्द्र धनुष के समान विविध रंगों के सत्कर्म करने वले ऊर्ध्व गति करते हैं और बुद्धि तथा श्रद्धा से स्वर्गीय सुर भाग रहे हैं। स्वर्ग में देव दिव्य विभूतियाँ निवास करते हैं। वहाँ जन्म, बालपन, एवं यौवन ही सदा रहते हैं, वहाँ वृद्धावस्था और मृत्यु नहीं होती जिनसे मानव सदा भयभीत रहता है। स्वर्ग में भूख प्यास नहीं लगती। वहाँ तो देव सदा अमृत पान करते हैं इस लिए आनन्द ही आनन्द रहता है।

सागर से स्वर्गीय संगीत सुनाई देता है। भारत–कमल के खिलते ही भगवान् शिव प्रकट होते हैं जिन के गले में शेष नाग है। शेष के मस्तक पर श्रद्धा से परिपूर्ण विश्व ज्योति जागृत होती है जैसे शिव की जटा से गंगा प्रवाहित होती है। जिन्होंने "ब्रह्म यज्ञ" या स्वर्ग साधक यज्ञ किये हैं वे सभी सोल्लास पूर्ण अधिकार से स्वर्ग जाते हैं और "मर्त्य" से अमरता प्राप्त करते हैं।

From the sea the sound the divine music is manifested. The flower of INDIA. The Lotus unfolds itself and blossoms into the divine manifestation of Lord Shiva on the head of the snake representing the world, the eternal light burns and gives the form of beauty full of faith Shardha (as Ganga from the head of Lord Shiva). All those who have performed sacrifices are flying from earth to heaven with full vigour and power which make heaven appear immortal.

लोकादिमग्निं तमुवाच तस्मै
या इष्टका यावतीर्वा यथा वा।
स चापि तत्प्रत्यवदद्यथोक्त-
मथास्य मृत्युः पुनरेवाह ॥ १५ ।

तब यमराजने लोकोंके आदिकारणभूत उस अग्निका तथा उस के चयन करने में जैसी और जितनी ईंटें होती हैं एंव जिस प्रकार उसका चयन किया जाता है उन सबका नचिकेताके प्रति वर्णन कर दिया। और उस नचिकेताने भी जैसे उस से कहा गया था वह सब सुना दिया। इससे प्रसन होकर मृत्यु फिर बोला ॥ १५ ॥

15. To him Yama explained that fire (sacrifice) which is the source of the world, and also what kind of bricks and how many (of them) are required (for the altar) and how (the sacrificial fire is to be lit). And he repeated all as it had been told to him. Then Death, being pleased at this, said again.

तमब्रवीत्प्रीयमाणो महात्मा
वरं तवेहाद्य ददामि भूयः।
तवैव नाम्ना भवितायमग्निः
सृङ्कां चेमामनेकरूपां गृहाण ॥ १६ ॥

महात्मा यमने प्रसन्न होकर उससे कहा — अब मैं तुझे एक वर और भी देता हूँ। यह अग्नि तेरे ही नाम से प्रसिद्ध होगा और तू इस अनेक रूपवाली माला का ग्रहण कर ॥ १६ ॥

16. The high-souled (Death), being well satisfied, said to him (Naciketas): I give thee now one more boon-(henceforward) this fire (sacrifice) shall be named after thee; and accept also this garland of various hues.

चित्र परिचय →

पुरुष और प्रकृति के मिलन में से ही स्वर्ग का मार्ग है। जब इन दोनों का द्वैत मिटकर योगिक अद्वैत हो जाता है तभी परम शक्ति प्राप्त होती है।

इस चित्र में ऊपर की सीढियाँ उत्थान या विकास की ओर ले जाती हैं यह ज्ञान मार्ग है इस मार्ग के पथिक में संगीत, वादन, नृत्य, चित्रकारिता, विद्या, काव्य, एवं विज्ञान, जैसे दिव्य गुणों का प्रादुर्भाव होकर विकास होता है। नीचे का मार्ग अज्ञान का है, पतन का है।

The path to heaven is also through the unity of prakirti and pursha. When both loose that quality and become one heart, said to have acquired knowledge and reach the divine mother Shakti. This picture represents the ladder to wilderness and ladder to knowledge This is gained through Yoga (unity) and bear fruits in the manifestation of seven virtues.

**(1) Divine music (2) Science of dancing (3) Musicians (4) Picture (5) Knowledge (6) Wisdom (7) Poet or Sage**

त्रिणाचिकेतस्त्रिभिरेत्य सन्धिं
त्रिकर्मकृत्तरति जन्ममृत्यू ।
ब्रह्मजज्ञं देवमीड्यं विदित्वा
निचाय्येमाꣳ शान्तिमत्यन्तमेति ॥१७॥

त्रिणाचिकेत अग्निका तीन बार चयन करनेवाला मनुष्य [माता पिता और आचार्य — इन] तीनोंसे सम्बन्धको प्राप्त होकर जन्म और मृत्युको पार कर जाता है। तथा ब्रह्मसे उत्पन्न हुए, ज्ञानवान् और स्तुतियोग्य देवको जानकर और उसे अनुभव कर इस अत्यन्त शान्तिको प्राप्त हो जाता है ॥१७॥

17. He who has thrice performed the Naciketa fire-sacrifice, and has been united with the three (for instruction), and also has done his three kinds of duties, overcomes birth and death; and having learnt and realized that worshipful and omniscient resplendent one (Agni) born of Brahman, he attains the supreme peace.

त्रिणाचिकेतस्त्रयमेतद्विदित्वा
य एवं विद्वाꣳश्चिनुते नाचिकेतम् ।
स मृत्युपाशान्पुरतः प्रणोद्य
शोकातिगो मोदते स्वर्गलोके ॥१८॥

जो त्रिणाचिकेत विद्वान् अग्निके इस त्रयको [यानी कौन ईंटें हों; कितनी संख्यामें हों और किस प्रकार अग्निचयन किया जाता — इसको] जानकर नाचिकेता अग्निका चयन करता है, वह देहपातसे पूर्व ही मृत्युके बन्धनोंको तोड़कर शोकसे पार हो स्वर्गलोकमें आनन्दित होता है ॥१८॥

18. The wise man, who has done the Naciketa rite three times, performs it having known the three. He, having destroyed the chains of death before the fall of the body itself, enjoys in the heaven-world transcending grief.

एष तेऽग्निर्नचिकेतः स्वर्ग्यो
यमवृणीथा द्वितीयेन वरेण ।
एतमग्निं तवैव प्रवक्ष्यन्ति जनास-
स्तृतीयं वरं नचिकेतो वृणीष्व ॥१९॥

हे नचिकेतः! तूने द्वितीय वरसे जिसका वरण किया था वह यह स्वर्गका साधनभूत अग्नि तुझे बतला दिया। लोग इस अग्निको तेरा ही कहेंगे। हे नचिकेतः! तू तीसरा वर और माँग ले ॥१९॥

19. This is thy fire, O Naciketas, which leads to heaven, and which thou hast chosen as thy second boon. People will call this fire after thy name alone. Now choose, O Naciketas, thy third boon.

## चित्र परिचय

जन्म से मानव का विकास प्रारम्भ होता है और वह अमरता को प्राप्त होकर पूर्ण होता है। इसी विकास पथ की तीन मंजिलों का नाम ही "त्रिनाचिकेत अग्नि" है। इन तीनों मंजिलों को पार हो जाने पर मानव जन्म-मरण के चक्र से मुक्त हो जाता है यही स्वर्ग प्राप्ति है। ब्रह्मचर्य,गृहस्थ, वानप्रस्थ और सन्यास, ये चार आत्तम हैं। ब्रह्मचर्य और गृहस्थ की प्रथम संधि है, गृहस्थ और वानप्रस्थ की दूसरी संधि है और वानप्रस्थ और सन्यास की तीसरी संधि है। इन तीनों संधियों को निरंतर अग्रसर होते हुए पार करना ही जीवन की पूर्ण सफलता है। इन संधियों को पार करना ही "त्रि नाचिकेत अग्नि" को उत्पन्न करना है। इन तीनों अग्नियों के और भी अनेक अर्थ हो सकते हैं। उन में से कुछ ये हैं :- १. (१) देहिक (२) भौतिक (३) आध्यात्मिक २. (१) पिता (२) माता (३) आचार्य ३. (१) श्रुति (२) युक्ति (३) अनुभूति ४. (१) कर्म (२) भक्ति (३) ज्ञान ५. (१) यज्ञ (२) तप (३) दान इन सभी को अपने अपने क्षेत्र में पूर्ण विकासित होने से मानव अमरतत्व प्राप्त करता है।

United with the three

One, who has thrice performed the Naciketas fire attains the Supreme peace.

1 (1) **Brahmacharya.**
   (2) Father
   (3) Vedas
   (4) Perception
   (5) Study of Vedas.

2 (1) **Grihsta**
   (2) Mother
   (3) Smrtis
   (4) Inference
   (5) Performances of sacrifices.

3. (1) **Vanparsta**
   (2) Preceptor
   (3) Virtuous man
   (4) Scriptures
   (5) Giving alms.

येयं प्रेते विचिकित्सा मनुष्ये-
ऽस्तीत्येके नायमस्तीति चैके।
एतद्विद्यामनुशिष्टस्त्वयाहं
वराणामेष वरस्तृतीयः ॥२०॥

मरे हुए मनुष्यके विषयमें जो यह सन्देह है कि कोई तो कहते हैं 'रहता है' और कोई कहते हैं 'नहीं रहता' आपसे शिक्षित हुआ मैं इसे जान सकूं। मेरे वरोंमें यह तीसरा वर है ॥२०॥

20. (Naciketas said) When man dies there is this doubt: some say, 'He exists;' some again, 'He does not'. This I should like to know, being taught by thee. This is the third of my boons.

देवैरत्रापि विचिकित्सितं पुरा
न हि सुज्ञेयमणुरेष धर्मः।
अन्यं वरं नचिकेतो वृणीष्व
मा मोपरोत्सीरति मा सृजैनम् ॥२१॥

पूर्वकालमें इस विषयमें देवताओंको भी सन्देह हुआ था; क्योंकि यह सूक्ष्मधर्म सुगमतासे जानने योग्य नहीं है। हे नचिकेतः! तू दूसरा वर माँग ले, मुझे न रोक। तू मेरे लिये यह वर छोर दे ॥२१॥

21. (Death said) On this point even the gods had doubted before. Very subtle is the subject and hard indeed to be comprehended. Choose, therefore O Naciketas, some other boon. Entreat me not for this boon, release me from that obligation.

चित्र परिचय →

**तीसरा वर**

नचिकेता ने यम से पूछा "मानव के मर जाने पर क्या होता है वह मुझे बतलाइये, कोई कोई कहते हैं कि मरणोपरान्त भी मानव बना रहता है, तो कोई कोई यह भी कहते हैं कि नहीं बना रहता। मैं आपसे यह जानकर इस जटिल समस्या का समाधान करना चाहता हूँ। मैं आपसे अंतिम और तीसरा वर यही मांगता हूँ।"

यम ने कहा " हे नचिकेता! सौ सौ वर्ष की आयुवाले पुत्र पौत्रों को मांग, अपार पशु-धन मांग, राज-धन मांग, अश्व-धन मांग भूमि मांग, दीव्य जीवन मांग, धन-धान्य मांग, विशाल साम्राज्य मांग, इतना ही नहीं सभी कामनायें तुम्हारी इच्छा मात्र से पूर्ण हो ऐसा वरदान मांग। मर्त्य-लोक में जो भी दुर्लभ कामनाए हैं सब को बेखटके मांग। मानव दुर्लभ सुंदरियों को रथों और गाजे बाजे सहित मांग। मैं इन्हें भी तुम्हें दूँगा। इनके साथ खूब सुख भोग। परन्तु "मरण" के विषय में प्रश्न मत कर"

"हे मृत्यु। मरणोपरान्त मानव का क्या होता है – इस प्रश्न का उत्तर स्वयं मृत्यु से उत्तम कौन दे सकेगा – यही विचार कर मैंने तीसरा अमूल्य वरदान यही मांगा है।"

**Boon No. III**

(Naciketas asked) When man dies, there is this doubt: some say, "He exists" some again "He does not" This I shall like to know, being taught by thee. This is the third of my boon.

(Death said) Choose sons, grand sons, who will live a hundred years, herds of cattle, elephants, horses, and gold, vast territory on earth, live thyself many years as thou desirest wealth and long life, be a king of the wide earth, enjoyer of all desires, fair damsels along with chariot and musical instruments, but ask not what exists after death.

(Naciketas said) O death! All these are transient. They wear out the vigour of all senses of man and what span of life is but short. So keep thy horses, dance and song etc. for thyself every created object is mortal and most transient.

Therefore Naciketas here wants to know if there is any real entity called soul that survives even bodily death (The popular notion on this point is divided)

PP

Naciketas said when man dies there is this doubt: some say; 'He exists' some again 'He does not'. This I should like to know, being taught by thee. This is the third of my boon.

There cannot be a better instructor of the after death conditions of man than Yama.

Yama offers Naciketas, Kingdom of the earth, longest life, sons and grand sons, herds of cattle, elephants, horses and gold, enjoyer of all desires, fair damsels, chariots, music and dance and every thing else on earth, but does not want him to ask again any thing about death.

(Naciketas said) All these are most transient, O Death. They wear out the vigour of all the senses of man. And whole span of life is short. So keep thy horses, dance and song for thyself. But that boon is alone to be chosen by me.

देवैरत्रापि विचिकित्सितं किल
त्वं च मृत्यो यन्न सुज्ञेयमात्थ।
वक्ता चास्य त्वादृगन्यो न लभ्यो
नान्यो वरस्तुल्य एतस्य कश्चित् ॥२२॥

[नचिकेता बोला—] हे मृत्यो! इस विषयमें निश्चय ही देवताओंको भी सन्देह हुआ था तथा इसे आप भी सुगमतासे जानने योग्य नहीं बतलाते। [इसीसे वह मुझे और भी अधिक अभीष्ट है] तथा इस धर्म का वक्ता भी आपके समान अन्य कोई नही मिल सकता और न इसके समान कोई दूसरा वर ही है ॥२२॥

22. (Naciketas said) Even the gods had doubted here indeed! and thou also sayest, O Death, that it is not easy to understand; and of this subject no other teacher like thee can be found; so I deem surely no other boon equal to this.

## चित्र परिचय

ज्ञान एवं वैराग्य के लिए जो पूर्ण अनुशासित अर्थात् संयमित रूप से जीवन की साधना करे वही ब्रह्मचारी है। वेदोक्त तत्व की प्राप्ति के लिए ही – जिसके लिए अनेकानेक प्रकार की तपस्यायें करनी होती हैं। ब्रह्मचर्य व्रत ग्रहण करके जीवन–साधना करनी होती है। नचिकेता ने जो ब्रह्मचर्य व्रत लिया, वह कामनाओं, एवं वासनाओं से मुक्त था। नचिकेता तो मनसा, वाचा कर्मणा जितेन्द्रिय था।

इन्द्रिय संयम ब्रह्मचर्य का मूल है। उससे उत्तम स्वास्थ्य, आत्म शक्ति, मानसिक शांति तथा दीर्घआयु प्राप्त होती है। ब्रह्मचर्य से चिर कालतक शारीरिक एवं मानसिक शक्ति अखण्ड रूप मे विद्यमान रहती है। निश्चय ही इससे उत्साह प्रेरणा एवं शक्ति मिलती है। जीवन की विषम बाधाओं में इसी से मानव विजयी होती है। पूर्ण नैष्ठिक ब्रह्मचारी तो विश्व का संचालक एवं प्रकृति और सद्गुणों का स्वामी होता है। यह आत्म शांति प्राप्त करने के लिए आवश्यक उत्तम साधन है। इसी से अजस्र, अखण्ड और चिर आनन्द की प्राप्ति होती है।

Naciketas lead a life of Brahmacharya and that is why he could understand and properly grasp the knowledge of good and bad.

Brahmacharya is one who has self controlled life denoted to knowledge and austerity.

The good which all Vedas proclaim which all penances declare, and desiring which they lead the life of Brahmachari (Brahmacharya) (Celibate.)

Naciketas observed the vows of celibate, was free from sexual thoughts and desires He had control over all the senses in thoughts, word and deed. Celibate is the basis of eternal life practice of (Brahmacharya) celibate gives good health, inner strength, peace of mind and long life. It invigorates the mind and nerves. It helps to conserve physical and mental energy. It augments strength, vigour and vitality. It gives power to face the difficulties in the body bottle of life. A perfect celibate (Brahmacharin) can move the world, can command nature and the fine elements. It brings material progress and psychic advancement. It is a substration for a life if peace in Atma (soul). It contributes perennial joy, uninterrupted, and undecaying bliss.

Those who have not observed the vow of celibate become slaves of anger, jealousy, laziness and fear. If you have not got control over your senses you venture to do foolish acts. Naciketas was a celibate and that is why Yama found him fit for spritual knowledge. The knowledge of secret of life after death.

ब्रह्मचर्य साधन विहीन लोग, राग, द्वेष, भय और क्रोध के शिकार होते हैं। इन्द्रिय सुख लोलुप लोगों के कर्म भी विवेक हीन होते हैं।

नचिकेता पूर्ण नैष्ठिक ब्रह्मचारी था और इसी लिए यम ने उसे पूर्ण अधिकारी समझकर ज्ञान प्रदान किया। ज्ञान ही तो मरणोपरान्त जीवन का असली रहस्य है।

Brahmacharin is expected to live in the house of the teacher, wait on him, tend his house and cattle, beg for his own and his masters food, look after the sacrificial fires and study the vadas. Thus gets the mastery over his mind and senses.

## CHAPTER II.

अन्यच्छ्रेयोऽन्यदुतैव प्रेय-
स्ते उभे नानार्थे पुरुषं सिनीतः।
तयोः श्रेय आददानस्य साधु
भवति हीयतेऽर्थाद्य उ प्रेयो वृणीते ॥१॥

श्रेय (विद्या) और है तथा प्रेय (अविद्या) और ही है। वे दोनों विभिन्न प्रयोजनवाले होते हुए ही पुरुषको बाँधते हैं। उन दोनोंमेंसे श्रेयका ग्रहण करनेवालेका शुभ होता है और जो प्रेयका वरण करता है वह पुरुषार्थसे पतित हो जाता है ॥१॥

1. One thing is the good and (quite) different indeed is the pleasant; having been of different requisitions, they both bind the Purusa. Good befalls him who follows the good, but loses he the goal, who chooses the pleasant.

श्रेयश्च प्रेयश्च मनुष्यमेत-
स्तौ सम्परीत्य विविनक्ति धीरः।
श्रेयो हि धीरोऽभि प्रेयसो वृणीते
प्रेयो मन्दो योगक्षेमाद्वृणीते ॥२॥

श्रेय और प्रेय [परस्पर मिले हुए-से होकर] मनुष्यके पास आते हैं। उन दोनोंको बुद्धिमान् पुरुष भली प्रकार विचारकर अलग-अलग करता है। विवेक पुरुष प्रेयके सामने श्रेयका ही वरण करता है; किन्तु मूढ़ योग-क्षेम के निमित्तसे प्रेयका वरण करता है ॥२॥

2. Both the good and the pleasant approach man; the wise one discriminates the two having examined them (well). Yea, the wise man prefers the good to the pleasant, but the fool chooses the pleasant through avarice and attachment.

### चित्र परिचय

'श्रेय' आनन्द सत्‌चित् आनन्द–की प्राप्ति का मार्ग है। इसके द्वारा शिव–कल्याण की प्राप्ति होती है। इस पथ का पथिक श्रद्धा, विश्वास, ज्ञान और भक्ति आदि दैवी गुणों का विकास करके 'ॐ' की अर्थात् जीवन में साधना द्वारा मरण तत्व की प्राप्ति कर लेता है।

'प्रेय' सुख–भौतिक सुख का मार्ग है। यह मार्ग आसक्ति का है। इसी लिए क्रोध, लोभ, काम और मोह का इस मार्ग में प्रादुर्भाव होता है। इस मार्ग को ग्रहण करने वाला सदा जीवन मरण के चक्र में घूमता रहता है और वह मुक्ति का वरण कभी नहीं कर सकता।

'श्रेय' मार्ग अन्य है, 'प्रेय' मार्ग अन्य है। ये दोनों मार्ग भिन्न भिन्न प्रयोजनों से पुरुषको बांधते हैं। 'श्रेय' का अनुसरण करने वाले का भला होता है, विकास होता है और जो 'प्रेय' का वरण करता है वह लक्ष से हर जात्ता है, उसका पतन होता है! 'श्रेय' जीवन मुक्ति का मार्ग है तो 'प्रेय' बंधन का।

'श्रेय' और 'प्रेय'—ये दोनों भावनायें मानव के सामने आती हैं। विवेकशील धीर पुरुष इन दोनों की परिक्षा अथवा छानबीन करके 'श्रेय' का ही वरण करता है। परन्तु मन्दबुद्धि व्यक्ति 'योग प्रेम'–कुशल मंगल, सुख चैन के लिए, आराम से जीवन व्यतीत करने के लिए 'प्रेय' का वरण करता है।

GOOD = SHREYA PLEASANT = PREYA

One thing is the good and different indeed is the pleasant. They both bind the purusha.

Good befalls him, who follows the good.

But loses he the good, who chooses the pleasant.

The good, represents the supreme Truth, the Knowledge of which brings salvation to man.

Both the good and pleasant approach man, the wise one discriminates the two, having examined them well, The wise man prefers the good to the pleasant, but the fools choose the pleasant through avarice and attachment.

'श्रेय' और 'प्रेय' आनन्द और सुख सूचक दो जीवन मार्ग हैं। इस चित्र में दोनों नेत्र इस दोनों मार्गों को अभिव्यक्त करते हैं। एक 'श्रेय' है तो एक 'प्रेय' है।

There are two ways good (godly) pleasant (mundane). This picture represents two visions one is leading to OM and very few go on this path. Those, that are on the path of good, become one with the eternal and never again they suffer from birth and death.

The path of pleasant is transient people like to enjoy these senses to the fullest extent and there the senses wearout and they come and go without realisation. The immediate pleasure of senses mislead them and they suffer from pain & pleasure.

सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति
तपांसि सर्वाणि च यद्वदन्ति।
यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्यं चरन्ति
तत्ते पदं संग्रहेण ब्रवीम्योमित्येतत् ॥१५॥

सारे वेद जिस पदका वर्णन करते हैं, समस्त तपोंको जिसकी प्राप्तिके साधन कहते हैं जिसकी इच्छासे [मुमुक्षुजन] ब्रह्मचर्यका पालन करते हैं, उस पदको मैं तुमसे संक्षेपमें कहता हूँ। 'ॐ' यही वह पद है ॥१५॥

15. (Yama said:) The goal which all Vedas proclaim, which all penances declare, and desiring which they lead the life of Brahmacharya,–I tell it to thee in brief–it is Om.

एतद्ध्येवाक्षरं ब्रह्म एतद्ध्येवाक्षरं परम्।
एतद्ध्येवाक्षरं ज्ञात्वा यो यदिच्छति तस्य तत् ॥१६॥

यह अक्षर ही ब्रह्म है, यह अक्षर ही पर है, इस अक्षर को ही जानकर जो जिसकी इच्छा करता है, वही उसका हो जाता है ॥१६॥

16. This syllable is Brahman; this syllable is also the highest. Having known this syllable, whatever one desires, one gets that

एतदालम्बनं श्रेष्ठमेतदालम्बनं परम्।
एतदालम्बनं ज्ञात्वा ब्रह्मलोके महीयते ॥१७॥

यही श्रेष्ठ आलम्बन है, यही पर आलम्बन है। इस आलम्बनको जानकर पुरुष ब्रह्मलोकमें महिमान्वित होता है ॥१७॥

17. This support is the best, this support is the supreme. Knowing this support one is worshipped in the world of Brahman.

न जायते म्रियते वा विपश्चि-
न्नायं कुतश्चिन्न बभूव कश्चित्।
अजो नित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो
न हन्यते हन्यमाने शरीरे ॥१८॥

यह विपश्चित्—मेधावी आत्मा न उत्पन्न होता है, न मरता है; यह न तो किसी अन्य कारणसे ही उत्पन्न हुआ है और न स्वतः ही कुछ [अर्थान्तररूपसे] बना है। यह अजन्मा, नित्य (सदासे वर्तमान), शाश्वत (सर्वदा रहनेवाला) और पुरातन है तथा शरीरके मारे जानेपर भी स्वयं नहीं मरता ॥१८॥

18. The knowing soul is not born, nor does it die. It has not come into being from anything, nor any thing has come into being from it. This unborn, eternal, everlasting, ancient One suffers no destruction, even when the body is being destroyed.

### चित्र परिचय

*It is Om*—Om is called Sabda-Brahman as it is the only phonetic symbol of Brahman. In it is the rudiment of all sounds. As there can be no idea or thought without a corresponding name, word or sound, sound is considered as inseparably associated with ideation, be it manifest or otherwise. The idea of Brahman, if it could be formed at all, is infinitely all comprehensive and so must also be its sound-symbol or counterpart. Om consists of three primary sounds, अ,उ,म्. अ is the first of the guttural sounds, so it is the very first sound that man can utter: म् is the last of the labial sounds; and उ is the sound produced by rolling the wind over the whole of the tongue. Hence the conjuction of these three primary sounds can be comprehended to contain the rudiment of all sounds that man can ever give utterance to, and so it can be taken as the fittest sound symbol of Brahman. More comprehensive explanation of Om is given in the Mandukyopanishad, and it has also been incidentally dealt with in Prasna and Chandogya Upanishads.

AUM: The word which all the vedas declare, which all the austerties proclaim. Aum is the Pranava which by the time of UPANISHADS is charged with the significance of the entire Universe.

Aum is called the Sabuda Brahama and it is the rudement of all sounds.

ॐ से शब्द, शब्द से प्रकृति, प्रकृति से लता, गुल्म, वल्लरियां, वनस्पति, पशु, पत्ती, और अंत में मनुष्य की उत्पत्ति होती है।

हन्ता चेन्मन्यते हन्तुꣳ हतश्चेन्मन्यते हतम्
उभौ तौ न विजानीतो नायꣳहन्ति न हन्यते ॥ १९ ॥

यदि मारनेवाला आत्माको मारनेका विचार करता है और मारा जानेवाला उसे मारा हुआ समझता है तो वे दोनों ही उसे नहीं जानते; क्योंकि यह न तो मारता है और न मारा जाता है ॥ १९ ॥

19. If the killer thinks that he is killing, and the killed thinks that he is killed, both of them know it not. It kills not, nor is it killed.

अणोरणीयान्महतो महीया-
नात्मास्य जन्तोर्निहितो गुहायम् ।
तमक्रतुः पश्यति वीतशोको
धातुप्रसादान्महिमानमात्मनः ॥ २० ॥

यह अणुसे भी अणुतर और महान्से भी महत्तर आत्मा जीवकी हृदयरूप गुहामें स्थित है। निष्काम पुरुष अपनी इन्द्रियोंके प्रसादसे आत्माकी उस महिमा को देखता है और शोकरहित हो जाता है ॥ २० ॥

20. Atman, smaller than the smallest and greater than the greatest, dwells in the hearts of creatures. The desireless one, being free from grief, realizes that glory of Atman through the purity of senses and mind.

आसीनो दूरं व्रजति शयानो याति सर्वतः ।
कस्तं मदामदं देवं मदन्यो ज्ञातुमर्हति ॥ २१ ॥

वह स्थित हुआ भी दूरतक जाता है, शयन करता हुआ भी सब ओर पहुँचता है। मद (हर्ष) से युक्त और मदसे रहित उस देवको भला मेरे सिवा और कौन जान सकता है? ॥ २१ ॥

21. Though sitting still, He travels far; though lying down, He goes everywhere. Who can know besides me, that effulgent Being who rejoices and rejoices not?

अशरीरꣳ शरीरेष्वनवस्थेष्ववस्थितम् ।
महान्तं विभुमात्मानं मत्वा धीरो न शोचति ॥ २२ ॥

जो शरीरोंमें शरीररहित तथा अनित्योंमें नित्यस्वरूप है उस महान् और सर्वव्यापक आत्माको जानकर बुद्धिमान् पुरुष शोक नहीं करता ॥ २२ ॥

22. The wise one does not grieve, having known the bodiless, all-pervading supreme Atman who dwells in (all) impermanent bodies.

नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो
न मेधया न बहुना श्रुतेन ।
यमेवैष वृणुते तेन लभ्य-
स्तस्यैष आत्मा विवृणुते तनूꣳस्वाम् ॥२३॥

यह आत्मा वेदाध्ययनद्वारा प्राप्त होने योग्य नहीं है और न धारणाशक्ति अथवा अधिक श्रवणसे ही प्राप्त हो सकता है। यह [साधक] जिस [आत्मा] का वरण करता है उस [आत्मा] से ही यह प्राप्त किया जा सकता है। उसके प्रति यह आत्मा अपने स्वरूपको अभिव्यक्त कर देता है ॥२३॥

23. This Atman cannot be attained by the study of the Vedas, nor by intellect, nor even by much learning; by him it is attained whom it chooses, – this, his (own) Atman, reveals its own (real) form.

It is the symbol of the manifested brahman (making dream and dreamless sleep) as well as the unmanifested beyond.

From Aum are manifested the sea, Sheshnog. The Supreme God Vishnu Brahma and Shiva and entire cosmas and the shape of the present world of matter.

ॐ ही शेष स्वरूप है, जिस पर ब्रह्मा, विष्णु, महेश एवं अखिल विश्व अवस्थित हैं।

## CHAPTER III.

ऋतं पिबन्तौ सुकृतस्य लोके
गुहां प्रविष्टौ परमे परार्धे ।
छायातपौ ब्रह्मविदो वदन्ति
पञ्चाग्नयो ये च त्रिणाचिकेताः ॥ १ ॥

ब्रह्मवेत्ता लोग कहते हैं कि शरीरमें बुद्धिरूप गुहाके भीतर प्रकृष्ट ब्रह्मस्थानमें प्रविष्ट हुए अपने कर्मफलको भोगनेवाले छाया और घामके समान परस्पर विलक्षण दो [तत्त्व] हैं। यही बात जिन्होंने तीन बार नाचिकेताग्निका चयन किया है वे पञ्चाग्निकी उपासना करनेवाले भी कहते हैं ॥१॥

1. There are the two in the world who have entered into intelligence in the supreme cavity of heart, enjoying the results of their good deeds. The knowers of Brahman call them as light and shade; likewise also (say) those householders who perform the Naciketa sacrifice three times.

यः सेतुरीजानानामक्षरं ब्रह्म यत्परम् ।
अभयं तितीर्षतां पारं नाचिकेतꣳ शकेमहि ॥२॥

जो यजन करनेवालोंके लिये सेतुके समान हैं उस नाचिकेत अग्निको तथा जो भयशून्य है और संसारको पार करनेकी इच्छावालोंका परम आश्रय है उस अक्षरब्रह्म को जाननेमें हम समर्थ हों ॥ २ ॥

2. We are capable of performing the Naciketa sacrifice which is the bridge for the sacrificers, and (also we can know) the imperishable Supreme Brahman which is the bourn free from fear for those who want to be emancipated.

चित्र परिचय →

The Jivatman and the Paramatman - the individual self and the cosmic self.

Here the Paramatman also is coupled with the Jivatman in enjoying the fruit of the deeds of the latter; but this should be taken only as a metaphorical expression, as we often speak in the plural when we mean one. The truth is that the Paramatman, the inner immutable essence of the Jiva as well as of the whole universe, is never attached in any way with the works of the former, nor with the modifications of the latter. It is the eternal witness of all life-activity for which the responsibility is only with the Jiva with all its upadhis, viz. the mind, the senses, the *Pranas* and the physical body.

*Call them as light and shade* - The relation between the individual soul and the Supreme Soul is described here as that between light and shade, an object and its image. The object is real, while the image is only a shadow.

The Bridge which takes the sacrificers to the immortal heaven of Brahma beyond this world of mortal life.

**Bridge between the Earth and Heaven.**

The rainbow always appears to unite the Earth and Heaven. The rainbow colours give the appearance of all the spiritual strength of the cosmic world and take the sacrifices to the immortal heaven of Brahma beyond the world of mortal life.

इंद्र धनुष से धरती और आकाश का सम्बन्ध स्थापित होता है। उसके विविध रंग मानवीय आत्म विकास की विविध शक्तियाँ हैं और विश्व मानव की सभी व्यावहारिक घटनायें उन्ही पर आधारित हैं। जो आत्म विकास में रत हैं उनका मार्ग वही है। जो इस पथ का अनुसरण करते हैं वे अमर पद प्राप्त करते हैं। यही तो "मृत्योर्मा मृतम् गमय" है। जो लोग भवसागर को पार करके परम पद को पाना चाहते हैं उनके लिए वास्तविक आत्मविकास का ज्योतिष्मान पुल इन्द्र धनुष है।

आत्मानꣳ रथिनं विद्धि शरीरꣳ रथमेव तु।
बुद्धिं तु सारथिं विद्धि मनः प्रग्रहमेव च ॥३॥

तू आत्माको रथी जान, शरीर को रथ समझ, बुद्धिको सारथि जान और मनको लगाम समझ ॥ ३ ॥

3. Know that the soul is the master of the chariot who sits within it, and the body is the chariot. Consider the intellect as the charioteer, and the mind as the rein.

इन्द्रियाणि हयानाहुर्विषयाꣳस्तेषु गोचरान्।
आत्मेन्द्रियमनोयुक्तं भोक्तेत्याहुर्मनीषिणः ॥४॥

विवेकी पुरुष इन्द्रियोंको घोड़े बतलाते हैं तथा उनके घोड़ेरूपसे कल्पित किये जानेपर विषयोंको उनके मार्ग बतलाते हैं और शरीर, इन्द्रिय एवं मनसे युक्त आत्मा को भोक्ता कहते हैं ॥ ४ ॥

4. The senses, they say, are the horses and their roads are the sense-objects. The wise call Him the enjoyer (when He is) united with the body, senses and mind

यस्त्वविज्ञानवान्भवत्ययुक्तेन मनसा सदा।
तस्येन्द्रियाण्यवश्यानि दुष्टाश्वा इव सारथेः ॥ ५ ॥

किन्तु जो [बुद्धिरूप सारथि] सर्वदा अविवेकी एवं असंयत चित्तसे युक्त होता है उसके अधीन इन्द्रियाँ इसी प्रकार नहीं रहती जैसे सारथिके अधीन दुष्ट घोड़े ॥५॥

5. One who is always of unrestrained mind and devoid of right understanding, his senses become uncontrollable like the wicked horses of a charioteer.

यस्तु विज्ञानवान्भवति युक्तेन मनसा सदा।
तस्येन्द्रियाणि वश्यानि सदश्वा इव सारथेः ॥ ६ ॥

परन्तु जो (बुद्धिरूप सारथि) कुशल और सर्वदा समाहित चित्तसे युक्त होता है उसके अधीन इन्द्रियाँ इस प्रकार रहती हैं जैसे सारथिके अधीन अच्छे घोड़े ॥६॥

6. But he who is always of restrained mind and has right understanding, his senses are controllable like the good horses of a charioteer.

यस्त्वविज्ञानवान्भवत्यमनस्कः सदाशुचिः।
न स तत्पदमाप्नोति सꣳसारं चाधिगच्छति ॥७॥

किन्तु जो अविज्ञानवान्, अनिगृहीतचित्त और सदा अपवित्र रहनेवाला होता है वह उस पदको प्राप्त नहीं कर सकता, प्रत्युत संसारको ही प्राप्त होता है ॥ ७ ॥

7. And he who is devoid of proper understanding, thoughtless and always impure, never attains that goal and gets into the round of birth and deaths.

यस्तु विज्ञानवान्भवति समनस्कः सदा शुचि.।
स तु तत्पदमाप्नोति यस्माद्भूयो न जायते ॥८॥

किन्तु जो विज्ञानवान्, संयतचित्त और सदा पवित्र रहनेवाला होता है वह तो उस पदको प्राप्त कर लेता है जहाँसे वह फिर उत्पन्न नहीं होता ॥ ८ ॥

8. But he who is intelligent, ever pure and with the mind controlled, reaches that goal whence none is born again.

आत्मदेव का रथ, शरीर है। इस रथ का चालक बुद्धि, लगाम मन, और घोड़े इन्द्रियां हैं। इस रथ को विवेक पूर्वक चलाने से परमपद की प्राप्ति होती है।

Know the **Self** as the **Lord of Chariot** and the body as, verily, the **Chariot.** Know the **intellect** as the **Charioteer** and the **mind** as, verily, the **reins.**

| | | |
|---|---|---|
| (1) | Self (lord of chariot) | **Soul** |
| (2) | Body (chariot) | **Body** |
| (3) | Intellect (charioteer) | **Budhi** |
| (4) | Mind (reines) | **Manas** |
| (5) | Senses (horses) | **Senses** |

## CHAPTER IV.

पराञ्चि खानि व्यतृणात्स्वयंभू-
स्तस्मात्पराङ्पश्यति नान्तरात्मन्।
कश्चिद्धीरः प्रत्यगात्मानमैक्ष-
दावृत्तचक्षुरमृतत्वमिच्छन् ॥ १ ॥

स्वयम्भू (परमात्मा) ने इन्द्रियोंको बहिर्मुख करके हिंसित कर दिया है। इसीसे जीव बाह्य विषयोंको देखता है, अन्तरात्माको नहीं। जिसने अमरत्वकी इच्छा करते हुए अपनी इन्द्रियों को रोक लिया है ऐसा कोई धीर पुरुष ही प्रत्यगात्माको देख पाता है ॥ १ ॥

1. The self-existent (God) has rendered the senses (so) defective that they go outward, and hence man sees the external and not the internal self. (Only perchance) some wise man desirous of immortality turns his eyes in, and beholds the inner Atman.

पराचः कामाननुयन्ति बाला-
स्ते मृत्योर्यन्ति विततस्य पाशम्।
अथ धीरा अमृतत्वं विदित्वा
ध्रुवमध्रुवेष्विह न प्रार्थयन्ते ॥ २ ॥

अल्पज्ञ पुरुष बाह्यभोगोंके पीछे लगे रहते हैं। वे मृत्युके सर्वत्र फैले हुए पाशमें पड़ते हैं। किन्तु विवेकी पुरुष अमरत्वको ध्रुव (निश्चल) जानकर संसारके अनित्य पदार्थोंमेंसे किसीकी इच्छा नहीं करते ॥ २ ॥

2. Children pursue the external pleasures, (and so) they fall into the snare of the widespread death. But the wise do not desire (anything) in this world, having known what is eternally immortal, in the midst of all noneternals.

येन रूपं रसं गन्धं शब्दान्स्पर्शांश्च मैथुनान्।
एतेनैव विजानाति किमत्र परिशिष्यते।
एतद्वै तत् ॥ ३ ॥

जिस इस आत्माके द्वारा मनुष्य रूप, रस, गन्ध, शब्द, स्पर्श और मैथुनजन्य सुखोंको निश्चयपूर्वक जानता है [उस आत्मासे अविज्ञेय] इस लोकमें और क्या रह जाता है? [तुम्ह नचिकेताका पूछा हुआ] वह तत्त्व निश्चय यही है ॥ ३ ॥

3. That Atman by which man cognizes light, taste, smell, sounds, touches and the sexual contacts,—what is there unknowable to that Atman in this world? This is verily that (Atman thou hast wanted to know).

स्वप्नान्तं जागरितान्तं चोभौ येनानुपश्यति।
महान्तं विभुमात्मानं मत्वा धीरो न शोचति ॥ ४ ॥

जिसके द्वारा मनुष्य स्वप्नमें प्रतीत होनेवाले तथा जाग्रत्में दिखायी देनेवाले—दोनों प्रकारके पदार्थोंको देखता है उस महान् और विभु आत्माको जानकर बुद्धिमान् पुरुष शोक नहीं करता ॥ ४ ॥

4. The wise man grieves not, having realized that great, all-pervading Atman through which one perceives all objects in dream as well as in the waking state.

य इमं मध्वदं वेद आत्मानं जीवमन्तिकात्।
ईशानं भूतभव्यस्य न ततो विजुगुप्सते
एतद्वै तत् ॥ ५ ॥

जो पुरुष इस कर्मफलभोक्ता और प्राणादिको धारण करनेवाले आत्माको उसके समीप रहकर भूत, भविष्यत् [और वर्तमान] के शासकरूपसे जानता है वह वैसा विज्ञान हो जानेके अनन्तर उस (आत्मा) की रक्षा करनेकी इच्छा नहीं करता। निश्चय यही वह [आत्मतत्त्व] है ॥ ५ ॥

5. He who knows this Atman, the enjoyer of honey, the sustainer of life and the lord of the past and the future, as very near,—he fears no more thereafter. This is verily that.

अंगुष्ठ मात्र पुरुष (आत्मा-ब्रह्म तत्व) प्रत्येक शरीर में निवास करता है। वह ज्योति स्वरूप है पर निर्धूम (विकास रहित) है। वह, भूत वर्तमान और भविष्य,—तीनो ही कालोंका स्वामी है। वह आज भी है, कल भी है और सदा है।

Purusa of the size of thumb dwells within the body and is like a light without smoke. He exists immutably though all times–past, present and future when the soul leaves the body it assumes the form of thumb, and which is larger than life and subtler then atom spreads the immortal light and becomes one with Aum the symbol of supreme God.

## CHAPTER VI.

ऊर्ध्वमूलोऽवाक्शाख एषोऽश्वत्थः सनातनः।
तदेव शुक्रं तद्ब्रह्म तदेवामृतमुच्यते।
तस्मिँल्लोकाः श्रिताः सर्वे तदु नात्येति कश्चन।
एतद्वै तत् ॥ १ ॥

जिसका मूल ऊपरकी ओर तथा शाखाएँ नीचेकी ओर हैं ऐसा यह अश्वत्थ वृक्ष सनातन (अनादि) है। वही विशुद्ध ज्योतिःस्वरूप है, वही ब्रह्म है और वही अमृत कहा जाता है। सम्पूर्ण लोक उसीमें आश्रित हैं; कोई भी उसका अतिक्रमण नहीं कर सकता। यही निश्चय वह [ब्रह्म] है ॥ १ ॥

1. This is the ancient Asvattha tree whose roots are above and whose branches (spread) below. That is verily the pure, that is Brahman, and that is also called the immortal. In that rest all the worlds, and none can transcend it, Verily this is that.

यदिदं किं च जगत्सर्वं प्राण एजति निःसृतम्।
महद्भयं वज्रमुद्यतं य एतद्विदुरमृतास्ते भवन्ति ॥ २ ॥

यह जो कुछ सारा जगत् है प्राण—ब्रह्ममें, उदीत होकर उसीसे, चेष्टा कर रहा है। वह ब्रह्म महान् भयरूप और उठे हुए वज्रके समान है। जो इसे जानते हैं वे अमर हो जाते हैं ॥ २ ॥

2. The Prana being present this whole universe comes out of Him and vibrates within Him. He is a great terror like the raised thunderbolt. Those who know this become immortal.

भयादस्याग्निस्तपति भयात्तपति सूर्यः।
भयादिन्द्रश्च वायुश्च मृत्युर्धावति पञ्चमः ॥ ३ ॥

इस (परमेश्वर) के भयसे अग्नि तपता है, इसीके भयसे सूर्य तपता है तथा इसीके भयसे इन्द्र, वायु और पाँचवाँ मृत्यु दौड़ता है ॥ ३ ॥

3. For fear of Him the fire burns; for fear of Him shines the sun; for fear of Him do Indra, Vayu and Death, the fifth, proceed (with their respective functions).

इह चेदशकद्बोद्धुं प्राक्शरीरस्य विस्रसः।
ततः सर्गेषु लोकेषु शरीरत्वाय कल्पते ॥ ४ ॥

यदि इस देहमें इसके पतनसे पूर्व ही ब्रह्मको [जान सका तो बन्धनसे मुक्त हो जाता है और यदि] नहीं जान पाया तो इन जन्म-मरणशील लोकोंमें वह शरीर-भावको प्राप्त होनेमें समर्थ होता है ॥ ४ ॥

4. If one is able to realize (that Brahman) here, before the fall of the body, (one becomes free from the bondage of the world); (if not), one has to take body (again) in the worlds of creation.

यथादर्शे तथात्मनि यथा स्वप्ने तथा पितृलोके।
यथाप्सु परीव ददृशे तथा गन्धर्वलोके
छायातपयोरिव ब्रह्मलोके ॥ ५ ॥

जिस प्रकार दर्पणमें उसी प्रकार निर्मल बुद्धिमें आत्मा का [स्पष्ट] दर्शन होता है तथा जैसा स्वप्नमें वैसा ही पितृलोकमें और जैसा जलमें वैसा ही गन्धर्वलोकमें उसका [अस्पष्ट] भान होता है; किन्तु ब्रह्मलोकमें तो छाया और प्रकाशके समान वह [सर्वथा स्पष्ट] अनुभूत होता है ॥ ५ ॥

5. (Brahman is seen) in the self as (one sees oneself) in the mirror; in the world of manes, as (one perceives oneself) in dream; in the world of Gandharvas, as (one's reflection) is seen in the water; in the world of Brahma, as light and shade.

विश्व पीपल के पेड़ जैसा है। इस पीपल का मूल भगवान् विष्णु, सत्व, रज, तम तीनों गुण इसकी शाखायें, श्रुति, स्मृति एवं वेद इसके पत्ते और जीवन दाता ब्रह्म उसका तना है। ब्रह्म विद्या के ज्ञान से नचिकेता उत्तम ब्रह्म सारूप्य भूमिका में चला गया। इसी कारण स्वर्ग के देवगण उसका अभिनदन कर रहे हैं।

इस विश्व-पीपल वृक्ष के चार पत्तों पर चारों वेदों के चारों महा वाकय अंकित हैं।

The Universe is like a Peepal tree. Lord Vishnu originates its roots. Branches manifest the mundane world of Sattava, Rajas, Tamas Gunas. The four Vedas, Upanishadas, Simritis are the leaves, with Brahma as the trunk providing the food. The Naciketas who has obtained the transcendental knowledge unite with the Supreme. All Gods and Goddesses welcome him to the Eternal.

## CHAPTER V.

पुरमेकादशद्वारमजस्यावक्रचेतसः ।
अनुष्ठाय न शोचति विमुक्तश्च विमुच्यते ॥
एतद्वै तत् ॥ १ ॥

उस नित्यविज्ञानस्वरूप अजन्मा [आत्मा] का पुर ग्यारह दरवाजोंवाला है। उस [आत्मा] का ध्यान करनेपर मनुष्य शोक नहीं करता और वह [इस शरीर के रहते हुए ही कर्मबन्धनसे] मुक्त हुआ ही मुक्त हो जाता है। निश्चय यही वह [ब्रह्म] है ॥ १ ॥

1. The city of the unborn, of the undimmed intelligence (i.e. Atman), is of eleven gates. Having meditated upon him, one grieves no more, and, being liberated (from all bonds of ignorance), one becomes free (from the trammels of birth and death). This is verily that.

हꣳसः शुचिषद्वसुरन्तरिक्षसद्धोता
वेदिषदतिथिर्दुरोणसत् ।
नृषद्वरसदृतसद्व्योमसदब्जा गोजा
ऋतजा अद्रिजा ऋतं बृहत् ॥ २ ॥

वह गमन करनेवाला है, आकाशमें चलनेवाला सूर्य है, वसु है, अन्तरिक्षमें विचरनेवाला सर्वव्यापक वायु है, वेदी (पृथिवी) में स्थित होता (अग्नि) है, कलशमें स्थित सोम है। इसी प्रकार वह मनुष्योंमें गमन करने वाला, देवताओंमें जानेवाला, सत्य या यज्ञमें गमन करनेवाला, आकाशमें जानेवाला, जल, पृथिवी, यज्ञ और पर्वतोंसे उत्पन्न होनेवाला तथा सत्यस्वरूप और महान् है ॥ २ ॥

2. He is the sun dwelling in the heavens, the air dwelling in the sky, the fire existing on the altar, the guest (Soma) dwelling in the jar; He is in man, in the gods, in the sacrifice, in the sky; (He is) born in water, born on earth, born in the sacrifice, born on mountains; (He is) the true; (He is) the great

### चित्र परिचय →

11 gates or 11 Bodily arifices (7 facial ones) suture in the top of SKULL, the Naval and two lower ones.

| | | |
|---|---|---|
| 2 Eyes | 1 Mouth | 1 Naval |
| 2 Ears | 1 Anus or generating organ | 1 SAGGITAL SUTURE |
| 2 Nostrils | | 1 "MANAS"—MIND |

**5 Senses.**

1. Ether (Hearing)
2. Air (Touch)
3. Fire (Sight)
4. Water (Taste)
5. Earth (Smell)

**5 Organs of action.**

1. Speaking
2. Locomotion
3. Handling
4. Excreting
5. Procreating

### 11th Mind or "MANAS"

After controlling all the eleven gates of body, the wise become liberated through Purification, Surrender and Samadhi and attain immortality.

मानव शरीर एक नगर है। उसके एकादश द्वारा हैं :—

दो कान, दो आँखें, दो नाक, एक मुख, एक जननेन्द्रिय, एक गुदा, एक मन और एक ब्रह्मरंध्र। इस नगर में आत्मदेव विराजमान हैं। इन द्वारों पर अधिकार प्राप्त करके विद्वान पवीत्रता, शरणागति और समाधि को पाकर अमर हो जाते हैं।

## PRANA & APANA

It was held by the ancient philosophers of India, that the whole physical function of the body is carried on by five principal kinds of vital energy known as Prana, Apana, Samana, Udana and Vyana. There are again five minor divisions known as Upapranas. All these are simply so many aspects of the one vital energy, which also is nothing but an expression of the cosmic force called Mukhyaprana– the chief dynamic principle of existence manifesting both through the animate and the inanimate. But different names are, however, given according to the different physiological functions performed by the vital Prana; when it manifests through the work of the lungs and respiration, it is called Prana; when it works in the colon and bladder, it is called Apana; when it works through the digestive system it is called Samana; when it works through the larynx and produces voice, it is called Udana; and when it expresses itself through the blood circulation and nerve-currents, it is named Vyana. Prana is sometimes wrongly translated as 'breath'; breath is only one of the many manifestations of Prana.

All the senses, including mind, worship their lord, Atman, by the proper discharge of their allotted duties. They gather experience from the outside world and present them to him; that is their worship. All the senses and Pranas become active for Atman.

## प्राण और अपान

श्वासो च्छ्वास (प्राण, अपान) स्वाभाविक हैं। सूर्य, चंद्र, पृथ्वी यहाँ तक कि प्रत्येक अणु परमाणु के श्वासो च्छ्वास (प्राण, अपान) स्वाभाविक गति से चलते रहते हैं। ये भिन्न भिन्न श्वासोच्छ्वास एक महान समष्टि के श्वासोच्छ्वास (प्राण, अपान) की अभि व्यक्ति हैं।

जहाँ जीवन हैं वहाँ श्वासोच्छ्वास (प्राण, अपान) हैं और जीवन तो सभी जगह है।

प्रभु की ओर ऊपर उठनेवाले (ऊर्ध्वगामी) श्वास को प्राण एवं पदार्थों या विषयों की ओर नीचे जाने वाले (अधोगामी) उश्वास को अपान कहा गया है।

विश्व में दो महान व्यापक तरंगे हैं। एक की गति अध्यात्म की ओर है तो दूसरी की विश्व के पदार्थ मूलक विषयों की ओर। ये ही पुरुष और प्रकृति हैं।

क्या पृथ्वी और क्या स्वर्ग दिव्यशक्तियाँ सभी जगह वियमान हैं। योग साधक अपने विचारों को प्राण के साथ ऊपर की तरफ खेंचता है और अन्त मुखी हो जाता है और अपान द्वारा उच्छ्वास त्याग कर बहि मुखी होता है। उसे चारों ओर से इन्द्रिय सुखों और विभूतियों ने घेर रखा है। वे सभी दिव्य हैं देव हैं। इन्हीं के द्वारा निश्व परम आनन्द मय एवं सुन्दर अनुभव होता है।

(१) सर्व प्रथम योग साधक किसी दिव्य विभूति के साकार स्वरूप का ध्यान करता है।

(२) फिर अमूर्त सूक्ष्म स्वरूप का ध्यान करता है।

(३) इसके बाद, चिन्मय का ध्यान करता है।

(४) अंत में सब कारणों के कारण परम तत्व का ध्यान करता है।

There are two great Cosmic tides, and these are the movements in the direction of Spirit and matter PURSHA and PRAKRITI.

Gods are present from heaven to Earth. The Yogi sends his thoughts upward and he breaths in, and downwards he breaths out. Around him are seated the senses and other living psychic powers which refers to Gods, the powers through whom rich and varied world of experience is manifested in all its beauty.

ऊर्ध्वं प्राणमुन्नयत्यपानं प्रत्यगस्यति ।
मध्ये वामनमासीनं विश्वे देवा उपासते ॥३॥

जो प्राणको ऊपरकी ओर ले जाता है और अपानको नीचेकी ओर ढकेलता है, हृदयके मध्यमें रहनेवाले उस वामन—भजनीयकी सब देव उपासना करते हैं ॥ ३ ॥

3. (He) sends the Prana upward and throws the Apana downward. All the gods worship that adorable one seated in the middle.

अस्य विस्रंसमानस्य शरीरस्थस्य देहिनः ।
देहाद्विमुच्यमानस्य किमत्र परिशिष्यते ॥
एतद्वै तत् ॥४॥

इस शरीरस्थ देहीके भ्रष्ट हो जानेपर—इस देहसे मुक्त हो जानेपर भला इस शरीरमें क्या रह जाता है? [अर्थात् कुछ भी नहीं रहता] यही वह [ब्रह्म] है ॥४॥

4. What remains here of that owner of the body—of him who dwells in it—when separated and freed from the body (after death)? This is verily that.

न प्राणेन नापानेन मर्त्यो जीवति कश्चन ।
इतरेण तु जीवन्ति यस्मिन्नेतावुपाश्रितौ ॥५॥

कोई भी मनुष्य न तो, प्राणसे जीवित रहता है और न अपानसे ही । बल्कि वे तो, जिसमें ये दोनों आश्रित हैं ऐसे किसी अन्यसे ही जीवित रहते हैं ॥५॥

5. No mortal ever lives by Prana, or by Apana. But they live by something different, on whom these depend.

हन्त त इदं प्रवक्ष्यामि गुह्यं ब्रह्म सनातनम् ।
यथा च मरणं प्राप्य आत्मा भवति गौतम
॥ ६ ॥

हे गौतम! अब मैं फिर भी तुम्हारे प्रति उस गुह्य और सनातन ब्रह्मका वर्णन करूँगा, तथा [ब्रह्मको न जाननेसे] मरणको प्राप्त होनेपर आत्मा जैसा हो जाता है [वह भी बतलाऊँगा] ॥ ६ ॥

6. Now I shall tell thee (again), O Gautama, of the mysterious, eternal Brahman, (and also) what happens to the self after meeting death.

योनिमन्ये प्रपद्यन्ते शरीरत्वाय देहिनः ।
स्थाणुमन्येऽनुसंयन्ति यथाकर्म यथाश्रुतम्
॥ ७ ॥

अपने कर्म और ज्ञानके अनुसार कितने ही देहधारी तो शरीर धारण करनेके लिये किसी योनिको प्राप्त होते हैं और कितने ही स्थावर-भावको प्राप्त हो जाते हैं ॥ ७ ॥

7. Some souls enter the womb to have a body, others go to the plants,—just according to their work, and according to their knowledge.

य एष सुप्तेषु जागर्ति कामं कामं पुरुषो
निर्मिमाणः तदेव शुक्रं तद्ब्रह्म तदेवामृतमुच्यते।
तस्मिँल्लोकाः श्रिताः सर्वे तदु नात्येति कश्चन।
एतद्वै तत् ॥ ८ ॥

प्राणादिके सो जानेपर जो यह पुरुष अपने इच्छित पदार्थोंकी रचना करता हुआ जागता रहता है वही शुक्र (शुद्ध) है, वह ब्रह्म है और वही अमृत कहा जाता है। उसमें सम्पूर्ण लोक आश्रित हैं; कोई भी उसका उल्लंघन नहीं कर सकता । निश्चय यही वह [ब्रह्म] है ॥८॥

8 The Purusa who remains awake shaping (all sorts of) objects of desires even while we sleep,—verily that is the pure, the Brahman, and that is also called the immortal. In that rest all the worlds, and none can transcend that. Verily this is that.

जब प्राण शक्ति (जीवात्मा) शरीर त्याग करती है तो यम उसे ले जाता है। यदि तब तक ब्रह्म तत्व को नहीं जाना, कामनायें रहीं, हृदय की गांठ नहीं टूटी तो "मर्त्य" बना रह कर फिर जन्म गृहण करता है अन्यथा "अमृतत्व" को प्राप्त करके अमर हो जाता है, ब्रह्म को प्राप्त कर लेता है; परमात्मा में स्थिर हो जाता है।

When soul (spirit) wants to leave the body or when soul has made the ego surrender, the Yama (God of Death) comes to lead the soul, with its experiences to the next incarnation or if the soul has made the ego free, it goes and merges in Cosmic Conciousness.

अग्निर्यथैको भुवनं प्रविष्टो
रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव ।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा
रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च ॥ ९ ॥

जिस प्रकार सम्पूर्ण भुवनमें प्रविष्ट हुआ एक ही अग्नि प्रत्येक रूप ( रूपवान् वस्तु ) के अनुरूप हो गया उसी प्रकार सम्पूर्ण भूतोंका एक ही अन्तरात्मा उनके रूपके अनुरूप हो रहा है तथा उनके बाहर भी है ॥ ९ ॥

9. As one fire, having entered the world, assumes forms according to the shapes of the different objects (it burns), so the one Atman that exists in all the beings appears in (different) forms according to the different objects (it enters); and it (exists) also beyond them.

वायुर्यथैको भुवन प्रविष्टो
रूपं रूप प्रतिरूपो बभूव ।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा
रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च ॥ १० ॥

जिस प्रकार इस लोकमें प्रविष्ट हुआ वायु प्रत्येक रूपके अनुरूप हो रहा है उसी प्रकार सम्पूर्ण भूतोंका एक ही अन्तरात्मा प्रत्येक रूपके अनुरूप हो रहा है और उनसे बाहर भी है ॥ १० ॥

10. As one air, having come into the world, assumes (different) forms according to the different objects (it enters as breath), so the one Atman that abides in the heart of all beings appears in different forms according to the different objects (it enters); and it (exists) also beyond them.

सूर्यो यथा सर्वलोकस्य चक्षु-
र्न लिप्यते चाक्षुषैर्बाह्यदोषैः ।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा
न लिप्यते लोकदुःखेन बाह्यः ॥ ११ ॥

जिस प्रकार सम्पूर्ण लोकका नेत्र होकर भी सूर्य नेत्र-सम्बन्धी बाह्यदोषोंसे लिप्त नहीं होता उसी प्रकार सम्पूर्ण भूतोंका एक ही अन्तरात्मा संसारके दुःखसे लिप्त नहीं होता, बल्कि उनसे बाहर रहता है ॥ ११ ॥

11. As the sun, the eye of the whole world, is not contaminated by the external ocular impurities, so, being beyond the world, the one Atman that resides in all beings is never touched by the miseries of the world.

एको वशी सर्वभूतान्तरात्मा
एकं रूपं बहुधा यः करोति ।
तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरा-
स्तेषां सुखं शाश्वतं नेतरेषाम् ॥ १२ ॥

जो एक, सबको अपने अधीन रखनेवाला और सम्पूर्ण भूतोंका अन्तरात्मा अपने एक रूपको ही अनेक प्रकार का कर लेता है, अपनी बुद्धिमें स्थित उस आत्मदेवको जो धीर ( विवेकी ) पुरुष देखते हैं उन्हींको नित्य सुख प्राप्त होता है, औरोंको नहीं ॥ १२ ॥

12. That one Supreme Ruler, the soul of all beings, who makes His one form manifold,– those wise men who perceive Him as existing in their own self, to them belongs eternal happiness, and to none else.

### चित्र परिचय

नचिकेता यम के पास से ब्रह्मयुक्त मलविहीन होकर और १४ रत्नों की अखंड निधि लेकर लौट रहे हैं। ये १४ रत्नः– १. लक्ष्मी, २. रंभा, ३. अमृत, ४. ऐरावत हाथी, ५. उच्चः श्रवा घोड़ा, ६. कामधेनु गाय, ७. वरुणि (मदिरा), ८. हलाहल (जहर), ९. शंख, १०. चंद्रमा, ११. धनुष, १२. कौस्तुभ मणि, १३. कल्प वृक्ष, १४. अग्नि ।

सागर मंथन से प्राप्त हुए थे। नचिकेता के पिता वाजश्रवस् प्रसन्नता से पुत्र का अभिनन्दन कर रहे हैं।

| | | |
|---|---|---|
| (1) Laxmi | (6) Kamadhenu | (10) Moon |
| (2) Rambha | (7) Varuni | (11) Arrow |
| (3) Amrit | (8) Poison (Halahala) | (12) Kavstubha |
| (4) Airanata | (9) Sankha (Shell) | (13) Tree (Kalpatru) |
| (5) Uchchaihsrana | | (14) Agni |

Story of Amrit Manthan.

As per boon No. 1 when Naciketas was sent to earth by Yama, his father Vajasarvasa recognised him and welcomed him on earth. Naciketas here brings the cart load of all the Ratnas which were churned out while churning the sea by Devas and Asuras under the guidance of Lord Vishnu.

नित्योऽनित्यनां चेतनश्चेतनाना-
मेको बहूनां यो विदधाति कामान्।
तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरा-
स्तेषां शान्तिः शाश्वती नेतरेषाम् ॥१३॥

जो अनित्य पदार्थोंमें नित्यस्वरूप तथा ब्रह्मा आदि चेतनोंमें चेतन है और जो अकेला ही अनेकोंकी कामनाएँ पूर्ण करता है, अपनी बुद्धिमें स्थित उस आत्माको जो विवेकी पुरुष देखते हैं उन्हींको नित्यशान्ति प्राप्त होती है औरोंको नहीं ॥ १३ ॥

13. He, the eternal among non-eternals, the intelligence in the intelligent, Who, though One, fulfils the desires of many, – those wise men who perceive Him as existing within their own self, to them belongs eternal peace, and to none else.

तदेतदिति मन्यन्तेऽनिर्देश्यं परमं सुखम्।
कथं नु तद्विजानीयां किमु भाति विभाति वा ॥१४॥

उसी इस [आत्मविज्ञान] को ही विवेकी पुरुष अनिर्वाच्य परम सुख मानते हैं। उसे मैं कैसे जान सकूँगा। क्या वह प्रकाशित (हमारी बुद्धिका विषय) होता है, अथवा नहीं ॥१४॥

14. (The sages) perceive that indescribable supreme joy as 'this is that'. How shall I know that? Does it shine (in its own light), or is it effulgent (in another's light)?

न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं
नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः
तमेव भान्तमनुभाति सर्वं
तस्य भासा सर्वमिदं विभाति ॥ १५ ॥

वहाँ (उस आत्मलोकमें) सूर्य प्रकाशित नहीं होता, चन्द्रमा और तारे भी नहीं चमकते और न यह विद्युत् ही चमचमाती है; फिर इस अग्निकी तो बात ही क्या है? उसके प्रकाशमान होते हुए ही सब कुछ प्रकाशित होता है और उसके प्रकाशसे ही यह सब कुछ भासता है ॥ १५ ॥

15. The sun does not shine there, nor the moon and the stars, nor these lightnings, and much less this fire. When that shines, everything shines after that. By its light all this is lighted.

## CHAPTER VI.

इन्द्रियाणां पृथग्भावमुदयास्तमयौ च यत्।
पृथगुत्पद्यमानानां मत्वा धीरो न शोचति ॥६॥

पृथक्-पृथक् भूतोंसे उत्पन्न होनेवाली इन्द्रियोंके जो विभिन्न भाव तथा उनकी उत्पत्ति और प्रलय हैं उन्हें जानकर बुद्धिमान् पुरुष शोक नहीं करता ॥ ६ ॥

6. The wise one, having known the distinct nature of senses which are separately produced, as well as about their rising and setting, grieves not.

इन्द्रियेभ्यः परं मनो मनसः सत्त्वमुत्तमम्।
सत्त्वादधि महानात्मा महतोऽव्यक्तमुत्तमम् ॥ ७ ॥

इन्द्रियोंसे मन पर (उत्कृष्ट) है, मनसे बुद्धि श्रेष्ठ है, बुद्धिसे महत्तत्त्व बढ़कर है तथा महत्तत्त्वसे अव्यक्त उत्तम है ॥ ७ ॥

7. Beyond the senses is the mind, beyond the mind is the intellect, beyond the intellect is the Great Atman. Superior to the Great Atman is the Unmanifested.

Lord Shiva the God Gracious manifests Truth, Grace and Beauty.

| 1. SATYAM | 2. SHIVAM | 3. SUNDRAM |
| --- | --- | --- |
| All truth, Always truth | All good, Always good | All beauty, Always beautiful |

कल्याणकारी भगवान् के तीन अमर स्वरूप

सत्यम  शिवम्  सुन्दरम्

विश्व में जो परम सत्य है, परम कल्याणकारी है और परम सुन्दर (आकर्षक) है, वही तो परम तत्व है। जिसे परम तत्व की प्राप्ति हो गई उसे सारे विश्व में यही सत्, चित, आनन्द दिखलाई देता है।

अव्यक्तात्तु परः पुरुषो व्यापकोऽलिङ्ग एव च।
यं ज्ञात्वा मुच्यते जन्तुरमृतत्वं च गच्छति॥८॥

अव्यक्तसे भी पुरुष श्रेष्ठ है और वह व्यापक तथा अलिङ्ग है; जिसे जानकर मनुष्य मुक्त होता है और वह अमरत्वको प्राप्त हो जाता है ॥८॥

8. And verily beyond also the Unmanifested is the all-pervading Purusa devoid of all distinctive marks, knowing whom (every) creature is emancipated and attains immortality

न संदृशे तिष्ठति रूपमस्य
न चक्षुषा पश्यति कश्चनैनम्।
हृदा मनीषा मनसाभिक्लृप्तो
य एतद्विदुरमृतास्ते भवन्ति॥९॥

इस आत्माका रूप दृष्टिमें नहीं ठहरता। इसे नेत्रसे कोई भी नहीं देख सकता। यह आत्मा तो मनका नियमन करनेवाली हृदयस्थिता बुद्धिद्वारा मननरूप सम्यग्दर्शन से प्रकाशित [हुआ ही जाना जा सकता] है। जो इसे [ब्रह्मरूपसे] जानते हैं वे अमर हो जाते हैं ॥ ९ ॥

9. His form is not within the field of vision. None can see Him with the eyes. He is revealed by the intuition of the intellect which resides in the heart and controls the mind. Those who know Him become immortal.

यदा पञ्चावतिष्ठन्ते ज्ञानानि मनसा सह।
बुद्धिश्च न विचेष्टति तामाहुः परमां गतिम्
॥१०॥

जिस समय पाँचों ज्ञानेन्द्रियाँ मनके सहित [आत्मामें] स्थित हो जाती हैं और बुद्धि भी चेष्टा नहीं करती उस अवस्थाको परमगति कहते हैं ॥ १० ॥

10. When the five senses of perception lie still with the mind (in the self), when even the intellect works not,—that is the supreme state, they say.

तां योगमिति मन्यन्ते स्थिरामिन्द्रियधारणाम्।
अप्रमत्तस्तदा भवति योगो हि प्रभवाप्ययौ
॥ ११ ॥

उस स्थिर इन्द्रियधारणाको ही योग कहते हैं। उस समय पुरुषप्रमादरहित हो जाता है; क्योंकि योग ही उत्पत्ति और नाशरूप है ॥ ११ ॥

11. That firm control of the senses is known as Yoga. Then the Yogin becomes free from all vagaries of mind; for the Yoga can be acquired and lost.

नैव वाचा न मनसा प्राप्तुं शक्यो न चक्षुषा।
अस्तीति ब्रुवतोऽन्यत्र कथं तदुपलभ्यते॥१२॥

वह आत्मा न तो वाणीसे, न मनसे और न नेत्रसे ही प्राप्त किया जा सकता है; वह 'है' ऐसा कहनेवालोंसे अन्यत्र (भिन्न पुरुषोंको) किस प्रकार उपलब्ध हो सकता है ? ॥ १२ ॥

12. That Atman can never be reached by speech, nor by eyes, nor even by mind. How can it be realized otherwise than from those who say that it exists ?

अस्तीत्येवोपलब्धव्यस्तत्त्वभावेन चोभयोः।
अस्तीत्येवोपलब्धस्य तत्त्वभावः प्रसीदति ॥१३॥

वह आत्मा 'है' इस प्रकार ही उपलब्ध किया जाना चाहिये तथा उसे तत्त्वभावसे जानना चाहिये, इन दोनों प्रकारकी उपलब्धियोंमेंसे जिसे 'है' इस प्रकारकी उपलब्धि हो गई है तत्त्वभाव उसके अभिमुख हो जाता है ॥ १३ ॥

13. Of the two, the 'being' alone is to be realized as the reality. To him reveals the true, who realizes the 'being'.

यदा सर्वे प्रमुच्यन्ते कामा येऽस्य हृदि श्रिताः।
अथ मर्त्योऽमृतो भवत्यत्र ब्रह्म समश्नुते ॥१४॥

जिस समय सम्पूर्ण कामनाएँ, जो कि इसके हृदयमें आश्रय करके रहती हैं, छूट जाती हैं उस समय वह मर्त्य (मरणधर्मा) अमर हो जाता है और इस शरीरसे ही ब्रह्मभावको प्राप्त हो जाता है ॥ १४ ॥

14. When all the desires that dwell in the heart are destroyed, then the mortal becomes immortal, and he attains Brahman even here.

यदा सर्वे प्रभिद्यन्ते हृदयस्येह ग्रन्थयः।
अथ मर्त्योऽमृतो भवत्येतावद्ध्यनुशासनम् ॥ १५ ॥

जिस समय इस जीवनमें ही इसके हृदयकी सम्पूर्ण ग्रन्थियोंका छेदन हो जाता है उस समय यह मरणधर्मा अमर हो जाता है। बस, सम्पूर्ण वेदान्तों का इतना ही आदेश है ॥ १५ ॥

15. When here (in this body) all knots of the heart are rent asunder, the mortal becomes immortal-so far is the instruction of all Vedanta.

शतं चैका च हृदयस्य नाड्य-
स्तासां मूर्धानमभिनिःसृतैका ।
तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति
विष्वङ्ङन्या उत्क्रमणे भवन्ति ॥१६॥

इस हृदयकी एक सौ एक नाडियाँ हैं; उनमेंसे एक मूर्धाका भेदन करके बाहरको निकली हुई है। उसके द्वारा ऊर्ध्व—ऊपरकी ओर गमन करनेवाला पुरुष अमरत्वको प्राप्त होता है। शेष विभिन्न गतियुक्त नाडियाँ उत्क्रमण (प्राणोत्सर्ग) की हेतु होती हैं ॥ १६ ॥

16. Hundred and one are the nerves of the heart; of them one has extended towards the crown of the head. Going upwards by it, man attains immortality, but others lead in departing differently.

अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषोऽन्तरात्मा
सदा जनानां हृदये संनिविष्टः।
तं स्वाच्छरीरात्प्रवृहेन्मुञ्जादिवेषीकां धैर्येण।
तं विद्याच्छुक्रममृतं तं विद्याच्छुक्रममृतमिति ॥ १७ ॥

अङ्गुष्ठमात्र पुरुष, जो अन्तरात्मा है सर्वदा जीवके हृदयदेशमें स्थित है। मूंजसे सींकके समान उसे धैर्यपूर्वक अपने शरीर से बाहर निकाले [अर्थात् शरीरसे पृथक् करके अनुभव करे]। उसे शुक्र (शुद्ध) और अमृतरूप समझे, उसे शुक्र और अमृतरूप समझे ॥ १७ ॥

17. The Purusa of the size of a thumb, the inner soul, dwells always in the heart of beings. One should separate him from the body as the central stalk from the rush grass. Know him to be the pure, the immortal, yea, the pure, the immortal.

मृत्युप्रोक्तां नचिकेतोऽथ लब्ध्वा
विद्यामेतां योगविधिं च कृत्स्नम्।
ब्रह्मप्राप्तो विरजोऽभूद्विमृत्यु-
रन्योऽप्येवं यो विदध्यात्ममेव ॥ १८ ॥

मृत्युकी कही हुई इन विद्या और सम्पूर्ण योगविधिको पाकर नचिकेता ब्रह्मभावको प्राप्त, विरज (धर्माधर्मशून्य) और मृत्युहीन हो गया। दूसरी भी जो कोई अध्यात्म-तत्त्वको इस प्रकार जानेगा वह भी वैसा ही हो जायगा ॥ १८ ॥

18. Naciketas, having been so instructed by Death in this knowledge and in the whole process of Yoga, became free from all impurities and death, and attained Brahman; and so will attain any other too, who knows thus the inner self.

YELLOW BELL RE-PRESENTS "ATMAN" (SOUL)

जिस प्रकार सम्पूर्ण लोकका नेत्र होकर भी सूर्य नेत्रसम्बन्धी बाह्यदोषोंसे लिप्त नहीं होता उसी प्रकार सम्पूर्ण भूतोंका एक ही अन्तरात्मा संसारके दुःखसे लिप्त नहीं होता, बल्कि उनसे बाहर रहता है।

As the sun, the eye of the whole world, is not contaminated by the external ocular impurities, so, being beyond the world, the one Atman that resides in all beings is never touched by the miseries of the world.

PP

# SHRIMAD BHAGAVAD GITA IN PICTURES

By: P. S. MEHRA

HIGHLY APPRECIATED ALL OVER THE WORLD
EXPLAINING AND EXPOUNDING THE
PHILOSOPHY AND THOUGHT OF GITA
IN 54 COLOURED PICTURES